वैशाखस्य तृतीया या शुक्ला त्रेतादिरुच्यते ।
माघे पञ्चदशीनाम द्वापरादिः स्मृताबुधैः ।।१२२।
त्रयोदशी नभस्येच कृष्णासाहिकलेः स्मृतः।।
युगाद्यः स्मृताह्येताद्दत्तस्याक्षयकारकाः ।।१२३।
एतास्वतलस्तियथो युगाद्या दत्त हुतं चाऽक्षयमाशु विद्यात् ।
युगे युगे वर्षशतेन दानं युगादिकाले दिवसेन तत्फलम् ।।१२४।
युगाद्याः कथिता ह्येता मन्वाद्याः शृणु साम्प्रतम् ।
अश्वयुक्छुक्लनवमी द्वादशी कार्तिके तथा ।।१२५।
तृतीया चैत्रमासस्य तथाभाद्रपदस्य च ।
फाल्गुनस्यत्वमावास्यापौषस्यैकादशीतथा ।।१२६।

इस रीति से वश और विद्या तथा चरित्र से जो समुच्छिन्न होते हैं वे ही त्रिशुक्ल अर्थात् तीनों प्रकार से शुक्ल विप्रेन्द्र सवन प्रभृति में पूजा करने के योग्य हुआ करते हैं। इस तरह से विप्रों की स्थिति मैंने आपको बतला दी हैं। अब युगादि के विषय में आप श्रवण करिये। कार्त्तिक मास के शुक्ल पक्ष की जो नवमी तिथि होती है जिसको अक्षय नवमी कहते हैं वही कृतयुग के आदि का दिन कीर्तित किया गया है अर्थात् नवमी से ही कृतयुग का आरम्भ होता है। वैशाख मास के शुक्ल पक्ष की जो तृतीया तिथि है जिसको अक्षय तृतीया कहते हैं उसी दिन से त्रेता युग का आरम्भ होता है अर्थात् वही त्रेता का आदि दिन है। माघ मास की पञ्चदशी तिथि अर्थात् पूर्णिमा द्वापर युग का आदि दिवस है जिसको बुधों के द्वारा कहा गया है। नभस्य मास की कृष्ण पक्ष की त्रयोदशी तिथि कलियुग का आदि दिवस है। इस तरह से युगों के आदि दिवस समझना चाहिए ये हैं जो कि दिये हुए दानों के अक्षय करने वाले होते हैं। ये चार तिथियाँ युगों के आदि दिन हैं। इन तिथियों में दिया हुआ दान, हवन शीघ्र ही अक्षयता को प्राप्त हो जाया करता है—ऐसा जान लो। युग-युग में सौ वर्ष तक जो दान का फल

होता है वह युगों के आदि दिवस में दिए हुए दान का फल हुआ करता है। ये युगों के आदि दिवस तो कह दिए गये हैं। अब मनुओं के भी आदि दिवस सुन लीजिए। आश्विन मास के शुक्ल पक्ष की नवमी तथा कार्त्तिक मास की द्वादशी, चैत्र मास की तृतीया तथा भाद्रपद मास की तृतीता, फाल्गुन मास की अमावस्या और पौष मास की एकादशी। ।१२०—१२६।

आषाढस्यापिदशमीमाघमासस्य सप्तमी ।
श्रावणस्याष्टमीकृष्णातथाषाढीचपूर्णिमा ।१२७।
कार्त्तिकी फाल्गुनीचैत्री ज्येष्ठेपञ्चदशीसिता ।
मन्वन्तरादयश्चैतादत्तस्याक्षयकारकाः ।१२८।
यस्यां तिथौ रथं पूर्वं प्राप देवो दिवाकरः ।
सा तिथिः कथिता विप्रैर्माघेयारथसप्तमी ।१२९।
तस्यां दत्तं हुतं चेष्टं सर्वमेवाऽक्षयं मतम् ।
सर्वदारिद्र्यशमनं भास्करप्रीतये मतम् ।१३०।
नित्योद्वेजकमाहुर्यं बुधास्तंशृणुतत्त्वतः ।
यश्चयाचनिकोनित्यन स स्वर्गस्य भाजनम् ।१३१।
उद्वेजयति भूतानि यथा चौरास्तथैव सः ।
नरकंयातिपापात्मानित्योद्वेगकरस्त्वसौ ।१३२।
इहोपपत्तिर्मम केन कर्मणा क्व च प्रयातव्यमितो मयेति ।
विचार्य चैवं प्रतिकारकारी बुधैः स चोक्तो द्विज ! दक्षदक्षः
।१३३।

आषाढ़ मास की दशमी, माघ मास की सप्तमी, श्रावण मास की अष्टमी, आषाढ़ी पूर्णिमा, कार्त्तिकी, फाल्गुनी, चैत्री और ज्येष्ठ मास की सिता पञ्चदशी ये सब तिथियाँ मन्वन्तरों की आदि तिथियाँ हैं। इन तिथियों में दिया हुआ दान अक्षय करने वाला होता है। जिस तिथि में सबसे पूर्व दिवाकर ने रथ की प्राप्ति की थी वह विप्रों के द्वारा माघ

मास में जो रथ सप्तमी होती हैं वही कही गयी हैं। उस तिथि का भी बड़ा अधिक महत्व होता है। उस रथ सप्तमी के दिन में दिया हुआ दान, हवन तथा अन्य भी इष्ट आदि की उपासना सभी कुछ अक्षय हो जाया करता है। यह समस्त प्रकार की दरिद्रता के शमन करने वाला होता है क्योंकि इसमें कुछ भी पुण्य कर्म करने भगवान भास्कर देव परम प्रसन्न हुआ करते हैं। जिसको बुध पुरुष नित्य ही उद्वेग उत्पन्न करने वाला कहा करते हैं उसके विषय में भी अब आप नास्तिक रूप से श्रवण करिए। जो नित्य ही याचना करने वाला होता है वह कभी भी स्वर्ग प्राप्त करने का अधिकारी नहीं हुआ करता है। यह समस्त भूतों को उद्विग्न किया करता है जिस तरह से चौर उद्वेजक होते हैं वैसे ही यह भी हुआ करता है। ऐसा व्यक्ति सरपम्न पापात्मा होता है घोर नरक में गमन किया करता है क्योंकि यह नित्य ही उद्वेग के करने वाला होता है। यहाँ संसार में मेरी किस कर्म के द्वारा उत्पत्ति होगी और मुझे यहाँ से कहाँ पर प्रयाण करना चाहिये इस तरह से जो विचार करके प्रतिकार करने वाला पुरुष होता है बुधों के द्वारा वही पुरुष है द्विज ! दक्षों में भी परम दक्ष कहा गया है।१२७—१३३।

मासैरष्टभिरह्ना च पूर्वेण वयसाऽऽयुषा ।
तत्कर्म पुरुषः कुर्याद्येनान्तेसुखमेधते ।१३४।
अर्चिधूं मश्च मार्गौ द्वावाहुर्वेदान्तवादिनः ।
अर्चिषा याति मोक्षञ्च धूमेनाऽऽवर्त्ततेपुनः ।१३५।
यज्ञ राशावते धूमो नैष्कर्म्यणार्चिराप्यते ।
एतयोरपरो मार्गः पाखण्ड इति कीर्त्यते ।१३६।
यो देवान्मन्यतेनैवधर्मांश्चमनुसूचितान् ।
नैतौ सयातिपश्यानीतस्वार्थोऽय निरूपितः ।१३७।
इतितेकीर्तिताः प्रश्नाः सवत्पाब्राह्मणसत्तम ।
साधुवाऽसाधुवाब्रूहिव्यापयाऽऽत्मनमेवच ।१३८।

पुरुष को आठ मास पूर्व, दिन, क्रय और अपनी आयु के द्वारा वही कर्म करना चाहिए जिससे अन्त मे सुख का लाभ होता है ।१३४। वेदान्त वादी विद्वान अर्चि और धूम ये दो मार्ग बतलाया करते हैं। अर्चि नामक मार्ग के द्वारा मोक्ष की प्राप्ति किया करता है और धूम मार्ग से पुनः आवर्त्तन किया करता है। यज्ञों से द्वारा धूम प्राप्त किया जाता है और निष्कर्मता अर्चि का समासादन किया जाता है। इन दोनों मार्गों से अतिरिक्त दूसरा मार्ग पाखण्ड कहा जाता है। जो पुरुष देवों को नहीं मानता है और अनुमूचित धर्मों को भी नहीं मानता है। वह इन दोनों मार्गों में नहीं जाया करता है—यही सबका तात्पर्य निरूपित कर दिया गया है। इस रीति से ये सब आपके किये गए प्रश्नों का उत्तर दे दिया गया है। यह उत्तर साधु असाधु हैं—यह हमको बतलाओ और अपने आपका भी परिचय प्रदान करो ।१३५–१३८।

## १६—शिवपूजनमाहात्म्यवर्णन

अथ ते ददृशुः पार्थं संयमस्थं महामुनिम् ।
क्रियायोगसमायुक्तं तपोमूर्तिधरं यथा ।१।
जटाखिपवणस्नानकपिलाः शिरसातदा ।
धारयन्तंलोमशाख्यमाज्यसिक्तमिवाऽनलम् ।२।
सव्यहस्ते तृणौघं च च्छायार्थे विप्रसत्तमम् ।
दक्षिणे चाक्षमालां च बिभ्रतं मैत्रमार्गगम् ।३।
अहिंसयन्दुष्कृताद्यैः प्राणिनो भूमिचारिणः ।
यः सिद्धि मेति जप्येनसमंत्रोमुनिरुच्यते ।४।
बकभूपद्विजोलूकगृध्रकूर्मा विलोक्य च ।
नेमुः फलापग्रामे तं चिरन्तनतपोनिधिम् ।५।
स्यागतासनसत्कारेणामुनातेऽतिसत्कृताः ।
यथोचितंप्रतीतास्तमाहुः कार्यहृदिस्थितम् ।६।

देवर्षि श्री नारद जी ने कहा—हे पार्थ ! इसके अनन्तर उन्होंने संयम में सस्थित और क्रिया योग से समन्वित तपोमूर्ति को धारण करने वाले महा मुनि का दर्शन किया था। उस समय में लोमश नाम वाले वे मुनिवर तीनों कालों में सन्ध्या के निमित्त किये जाने वाले स्नान से कपिल वर्ण वाली जटाओं को शिर में धारण करने वाले वे जो धूम से सिक्त अग्नि के ही तुल्य दिखलाई दे रहे थे। सव्य हस्त में छाया के लिए तृण का समूह था, दक्षिण कर में अक्षों की माला धारण किए हुये थे तथा मंत्र मार्ग में गमन करने वाले विप्र श्रेष्ठ को देखा था।१।२।३। दुष्ट उक्तियों के द्वारा भूमि पर सञ्चरण करने वाले प्राणियों को हिंसित न करते हुए जो जप के द्वारा सिद्धि की प्राप्ति किया करता है वह मौन मुनि कहलाता है। बक, भूप, द्विज, उलूक, गृध्र और कूर्म सब उन चिरन्तन तपोनिधि को देखकर कलाप ग्राम में प्रणाम किया करते थे। स्वागत, आसन और सत्कार के द्वारा इस मुनि से वे सब अत्यधिक सत्कृत हुआ करते थे। यथोचित रूप से समाश्वस्त होते हुए वे सब अपने हृदय में स्थित कार्य उस महा मुनीन्द्र से कहा करते थे।४।५।६।

इन्द्रद्युम्नोऽयमवनीपतिः सत्रिजनाग्रणीः ।
कीर्तिलोपात्परिभ्रस्तोऽयं वेधसानाकपृष्ठतः ।७।
मार्कण्डेयादिभिः प्राप्यकीर्त्युद्धारं न सत्तम ।
नार्यकामयतेस्वर्गंपुनः पातादिभीपराम् ।८।
भवताऽनुगृहीतोऽयमिहेच्छति महोदयम् ।
प्रणोद्यस्तदयं भूपः शिष्यस्ते भगवन्मया ।९।
त्वत्सकाशमिहाऽऽनीतो ब्रूहि साध्वस्य वाञ्छितम्।
परोपकारणं नाम साधूनां व्रतमाहितम् ।
विशेषतः प्रणीतानां शिष्यवृत्तिमुपेयुषाम् ।१०।

अप्रणोद्येषु पापेषु साधु प्रोक्तमसंशयम् ।
विद्वेषं मरणं चापि कुरुतेऽप्यतरस्य च ॥११॥
अप्रमत्तः प्रणोद्येषु मुनिरेष प्रयच्छति ।
तदेवेति भवानेवं धर्मं वेत्ति कुतो वयम् ॥१२॥

कूर्म ने कहा—यह अवनी का स्वामी इन्द्रद्युम्न सत्री जनो में अग्रणी है किन्तु कीर्ति के लोप हो जाने से वेधा के द्वारा यह नाक ( स्वर्ग ) के पृष्ठ भाग से निरस्त कर दिया गया है। हे सत्तम ! मार्कण्डेय आदि महर्षियो के द्वारा अपनी कीर्ति का उद्धार प्राप्त करके यह फिर पुनः पात आदि के होने के कारण अतीव भीषण स्वर्ग के पाने की कामना ही नही करता है। आपके द्वारा यह अनुगृहीत होना चाहिये कि यह यहाँ पर इस महान् उदय की इच्छा कर लेवे। इस राजा को ऐसी प्रेरणा देनी ही चाहिए। यह राजा आपका ही शिष्य है और मेरे द्वारा आपके समीप में लाया गया है। आप कृपा करके इसको साधु वाञ्छित बोलिए। दूसरो का उपकार कर देना ही साधु पुरुषों का व्रत हुआ करता है और विशेष रूप से शिष्य वृत्ति को प्राप्त हुए प्रणोद्यो का उपकार करना उनका आहित व्रत है। जो प्रेरणा करने के योग्य नही है ऐसे पापियो के विषय मे बिना संशय के साधु कहा है। अन्य नर का विद्वेष और मरण भी किया करते हैं। जो प्रणोद्य है उनके विषय में अप्रमत्त यह मुनि यह ही प्रदान किया करते है—आप ही इस प्रकार से पूर्ण धर्म को जानते है हम लोग इस विषय में अधिक क्या जानकारी रख सकते है ॥७—१२॥

कूर्म ! श्रुतमिदं सर्वं त्वयाऽभिहितमद्य नः ।
धर्मदाम्भोजनतं नस्मारिताः स्मपुरातनम् ॥१३॥
स हि राजर्षिविषयं सन्देहं हृदयस्थितम् ।
कस्ते किमप्रोच्चैरं यदपाप्यहंनसंशयः ॥१४॥
भगवन्प्रथमः प्रश्नस्मावदेव ममोच्यताम् ।
सोऽपकारोऽपि अप्यस्येरयोक्तितआश्रमः ॥१५॥

कुटीमात्रोऽसि यच्छाया तृणैः शिरसि पाणिगैः ।१६।
मर्तव्यमस्त्यवश्यं च काय एष पतिष्यति ।
कस्यार्थे क्रियते गेहमनित्यभवमध्यगैः ।१७।
यस्य मृत्युर्भवेन्मित्रं पीतं वाऽमृतमुत्तमम् ।
तस्यैतदुचितं वक्तुमिदं मेश्वोभविष्यति ।१८।
इदं युगसहस्रेषु भविष्यमभवद्दिनम् ।
तदप्ययत्नमापन्नं का कथा मरणावधेः ।१९।
कारणानुगतं कार्यमिदं शुक्रादमूद्वपुः ।
कथं विशुद्धिमायाति क्षालिताङ्गारवद्वद ।२०।
तदस्यापि कृते पापं शत्रुषड्वर्गनिर्जिताः ।
कथङ्कार न लज्जन्ते कुर्वाणा नृपसत्तम ! ।२१।

महा महर्षि लोमश जी ने कहा—हे नृप ! आज आपने जो यह हमसे कहा है वह बहुत युक्त एवं समुचित है। आपने यह पुरातन धर्म शास्त्र से उपगत बात का हमको स्मरण दिला दिया गया है। हे राजन् ! आप अपने हृदय में स्थित सन्देह को पूर्ण विश्रब्ध रूप से बोलिये। आपको किसने क्या दिया है ? शेष मैं आपको बतला दूँगा—इसमें कुछ भी संशय नहीं है।१३।१४। राजा इन्द्रद्युम्न ने कहा—हे भगवान ! मेरा सबसे प्रथम प्रश्न तो यही है उसे आप बतलाइये कि इस महान घोर ग्रीष्म काल से भी अब कि रवि मध्य मे स्थित हैं इन आपके आश्रम में यह क्यों नहीं हैं ? आपके अपने हाथ मे रहने वाले तृणों से जो सिर पर हैं आपकी इस कुटी मात्र पर यह छाया कैसे है ? महर्षि लोमश जी ने कहा—मरना तो अवश्य ही है और यह काया अवश्य ही गिर जायेगी। इस अनित्य संसार के मध्य मे गमन करने वालों के द्वारा किसके लिए घर किया जावे ? जिसका मृत्यु मित्र है चाहे उसने उत्तम अमृत ही क्यों न पीया हो उसको यही कहना उचित है कि यह मुझे कल ही हो जायगी। सहस्रों युगों मे होने वाला यह

दिन हुआ है वह भी अवसर को प्राप्त हो गया है। इस मरण की अवधि के विषय में तो कहना ही क्या है।१५-१६। प्रत्येक कार्य कारण के ही अनुगत हुआ करता है। यह शरीर शुक्र ( वीर्य ) से समुत्पन्न हुआ है। आप ही बतलाइए, यह क्षालित अङ्गार की भाँति किस प्रकार से विशुद्धि को प्राप्त हो सकता है। सो ऐसे इस अनित्य एवं अविशुद्ध शरीर के ही लिए छै शत्रुओं के द्वारा निर्जित हुए मनुष्य पाप किया करते हैं। हे नृपश्रेष्ठ ! इस तरह पाप कर्मों को करते हुए भी वे मनुष्य क्यों नहीं लज्जित हुआ करते हैं।२०—२१।

तद्ब्रह्मणा इहोत्पन्नः सिकताद्वयसम्भवः ।
निगमोक्तं पठञ्छृण्वन्निदं जीविष्यतेकथम् ।२२।
तथापि वैष्णवी माया मोहयत्यविवेकिनम् ।
हृदयस्थं वेदं न जानन्तिह्यपिमृत्युं शतायुषः ।२३।
दन्ताश्चलाश्चला लक्ष्मीर्यौवनं जीवितं नृप ।
चलाचलमतो वेद दानमेवं गृहं नृणाम् ।२४।
इति विज्ञाय संसारमसारं च चलाचलम् ।
कस्यार्थं क्रियते राजन्कुटजादिपरिग्रहः ।२५।
चिरायुर्भगवानेव श्रूयते भुवनत्रये ।
तदर्थमहमायातस्तत्किमेव वचस्तव ।२६।
प्रतिकल्पं मच्छरीरादेकरोमपरिक्षयः ।
जायते सर्वनाशे च मम भावि प्रमापणम् ।२७।
पश्य जानुप्रदेशं मे द्व्यङ्गुलं रोमवर्जितम् ।
जातं वपुस्तद्बिभेमिमर्त्यैर्वसति किं गृहैः ।२८।

यहाँ पर उस ब्रह्मा से सिकता द्वय से सम्भव उत्पन्न हुआ है—निगम के द्वारा कथित इसको पढ़ते एवं श्रवण करते हुए कैसे जीवित रहेगा। तो भी यह वैष्णवी माया ऐसी अद्भुत है कि विवेकहीन पुरुष को मोहित कर दिया करती है। मनुष्य सौ वर्ष की आयु वाले भी

अपने हृदय में स्थित भी मृत्यु का ज्ञान नहीं रखा करते हैं। ये शरीर में रहने वाले दाँत चलायमान अर्थात् अस्थिर होते हैं—यह लक्ष्मी भी चलायमान अर्थात् कभी भी एक के पास स्थिर रहने वाली नहीं है—यह यौवन और यह जीवन भी चल हैं अर्थात् स्थिरता से रहित ही होते हैं हे नृप ! यह संसार में रहने वाले सभी कुछ चलाचल हैं अतएव मनुष्यों का दान ही गृह होता है। यही ज्ञान प्राप्त करके इस ससार को चलाचल एवं असार समझकर हे राजन् ! कुटज आदि का परिग्रह किसके लिए किया जावे।२२।२५। इन्द्रद्युम्न ने कहा—इस भुवन त्रय में एक आप ही चिरायु हैं—ऐसा ही सुना जाता है। इसलिए मैं यहाँ पर समागत हुआ हूँ सो आपका यह वचन क्यों है ? ।२६। महर्षि लोमश जी ने कहा—प्रत्येक कल्प में इस मेरे शरीर से एक रोम का परिक्षय होता है। सर्वनाश होने पर मेरा यह भावी होने वाला प्रमापण होता है। आप मेरे इन जानुओं के भाग को देखो—यह तो अङ्गुल तक रोमों से रहित है। मेरा यह शरीर जब ऐसा हो गया है तो मैं डरता हूँ कि मरना ही है तो फिर गृहों से अपना क्या प्रयोजन है।२७-२८।

इत्थं निशम्यतद्वाक्यसप्रहस्याऽतिविस्मितः।
भूपालस्तस्य पप्रच्छकारणताहृशायुपः ।२९।
पृच्छामि त्वामहं ब्रह्मन्यदायुरिदमीदृशम् ।
तव दीर्घं प्रभावोऽभौदानस्यतपसोऽथवा ।३०।
शृणु भूप ! प्रवक्ष्यामि पूर्वजन्मसमुद्भवाम् ।
शिवधर्मयुतां पुण्याकथा पापप्रणाशनीम् ।३१।
अहमासं पुरा शूद्रो दरिद्रोऽतीवभूतले ।
भ्रमामि वसुधापृष्ठे ह्यशनापीडितो भृशम् ।३२।
ततो मया महल्लिङ्गं जालिमध्यगतं तदा ।
मध्याह्नेऽस्य जलाधारो दृष्टश्चै वाऽविदूरत. ।३३।

तत: प्रविश्य तद्वारि पीत्वा स्नात्वा च शाम्भवम् :
तल्लिङ्गं स्नापितं पूजा विहिता कमलै: शुभै: ।३४।
अथ क्षुत्क्षामकण्ठोऽहं श्रीकण्ठं तं नमस्य च ।
पुन: प्रचलितो मार्गे प्रमीतोनृपसत्तम।३५।

देवर्षि नारद जी ने कहा—इस रीति से लोमश महर्षि के उस वचन का श्रवण करके वह राजा हँसकर अत्यन्त ही विस्मय से युक्त हो गया था। फिर उस राजा ने उनसे उस तरह की आयु का कारण पूछा था। इन्द्रद्युम्न ने कहा—हे ब्रह्मन्! मैं आपसे यह पूछता हूं कि आपकी यह ऐसा आयु कैसे है? क्या आपके परम विशाल दान अथवा तप का यह महान प्रभाव है? महर्षि लोमश जी ने कहा—हे राजन्! अब मैं आप से पापों के प्रणाश करने वाली, शिव धर्म से युक्त, पूर्व जन्म में होने वाली परम पुण्य कथा का वर्णन करूंगा उसे आप सब श्रवण कीजिये। मैं पहिले शूद्र था और इस भूतल में अत्यन्त ही दरिद्र था। मैं इस भूमि के पृष्ठ पर भोजन के लिए भी अत्यन्त पीड़ित होकर भ्रमण किया करता है। इसके उपरान्त उस समय में मैंने जालि के मध्य में स्थित एक महान शिव लिङ्ग का दर्शन प्राप्त किया था। मध्याह्न के समय में इसका जलाधार समीप में ही मैंने देखा था। इसके पश्चात् उसके द्वार से मैंने प्रवेश किया था। वहीं पर मैंने उस शम्भु भगवान के परम पवित्र जल का पान किया था तथा स्नान किया था। फिर उस शिव लिंग का भी स्नान कराया और परम शुभ कमल के पुष्पों से शिव लिंग की अर्चना की थी। हे नृपश्रेष्ठ! इसके अनन्तर क्षुधा से क्षाम कण्ठ वाला मैं भगवान श्री कंठ को नमस्कार कर फिर प्रमीत होता हुआ मार्ग में चल दिया था।२६—३५।

ततोऽहं ब्राह्मणगृहे जाता जातिस्मर: सुत: ।
स्नापनाच्छिवलिङ्गस्यसत्कृत्कमलपूजनात् ।३६।

स्मरन्विलसितं मिथ्या सत्याभासमिदं जगत् ।
अविद्यामयमित्येवं ज्ञात्वा मूकत्वमास्थितः ।३७।
तेन विप्रेण वार्धक्ये समाराध्य महेश्वरम् ।
प्राप्तोऽहमिति मे नामईशानइतिकल्पितम् ।३८।
ततः स विप्रो वात्सल्यादगदान्सुबहून्मम ।
चकार व्यपनेष्यापि मूकत्वमितिनिश्चयः ।३९।
मन्त्रवादान्बहून्वैद्यानुपायानपरानपि ।
पित्रोस्तथा महामायासम्बद्धमनसोस्तथा ।४०।
निरीक्ष्य मूढतां ह्यस्यमासोन्मनसिमेतदा ।
तथा यौवनमासाद्यनिशिहित्वानिजंगृहम् ।४१।
सम्पूज्य कमलैः शम्भुं ततः शयनमभ्यगाम् ।
ततः प्रमीते पितरि मूढइत्यहमुज्झितः ।४२।

इसके पश्चात् भगवान शिव के स्नापन कराने से तथा केवल एक ही बार कमल को पुष्पो के द्वारा पूजन करने से मैं एक ब्राह्मण के घर मे जातिस्मर का पुत्र होकर समुत्पन्न हुआ था । मैंने इस मायिक विलास को पूर्णतया मिथ्या स्मरण करते हुए तथा इस असत्य जगत् को सत्य का आभास मात्र जानकर और यह सब अविद्यामय ही है-ऐसा ज्ञान प्राप्त करके मूकत्व मे समास्थित हो गया था अर्थात् मैं किसी से भी न बोलकर एकदम गूंगा बन गया था । उस ब्राह्मण ने वृद्धावस्था मे भगवान महेश्वर की समाराधना करके ही मुझे प्राप्त किया था । इसलिए मेरा नाम "ईशान"—यह कल्पित किया गया था । इसके अनन्तर उस विप्र ने वात्सल्य भाव होने के कारण से मेरी बहुत सी औषधियाँ की थी और उनका ऐसा निश्चय हो गया था कि इस बालक को इस मूकता को मैं दूर कर दूँगा ।३६-३९। महामाया से सम्बद्ध मन वाले उन माता-पिता के मन्त्र वादों, बहुत से वैद्यों और दूसरे उपायों को देख-कर जोकि एक महा मूढ़ता से परिपूर्ण थे उस समय मे मेरे मन में

हास्य हो रहा था इसके उपरान्त मैं अपनी यौवन की अवस्था पर पहुँच गया था और उस समय में रात्रि में अपने गृह का त्याग करके बाहिर चला गया तथा कमल पुष्पों से शम्भुदेव का पूजन करके पुनः शयन पर प्राप्त हो गया था। इसके उपरान्त पिता के प्रमोत होने पर मुझे 'मूढ़' यह कहकर त्याग दिया था।४०—४२।

सम्बन्धिभिः प्रतीतोऽथ फलाहारमवस्थितः।
प्रतीतः . पूजयामीशमब्जैर्बहुविधैस्तथा।४३।
अथ वर्षशतस्यान्ते वरदः शशिशेखरः।
प्रत्यक्षो याचितो देहि जगमरणसंक्षयम्।४४।
अजरामरता नास्ति नामरूपभृतो यतः।
ममाऽपि देहपातः स्यादवधि कुरु जीविते।४५।
इति शम्भोर्वचः श्रुत्वा मया वृतमिदंतदा।
कल्पान्ते रोमपातोऽस्तु मरणं सर्वसंक्षये।४६।
ततस्तव गणो भूयामिति मेऽभीप्सितो वरः।
तथेत्युक्त्वा स भगवान्हरश्चाऽदर्शनं गतः।४७।
अहं तपसिनिष्ठश्च ततः प्रभृति चाऽभवम्।
ब्रह्महत्यादिभिः पापैर्मुच्यते शिवपूजनात्।४८।
अघ्नाब्जैरितरर्वाऽपिकमलैर्नाऽत्र संशयः।
एवंकुरु तहाराजत्वमप्याप्स्यसिवाञ्छितम्।४९।

समस्त सम्बन्धियों के द्वारा मेरी मूढ़ता की प्रतीति हो गई थी और मेरा परित्याग भी कर दिया गया था। इसके पश्चात् मैं फलों के आहार पर ही अवस्थित हो गया था। मैं पूर्णतया प्रतीत होकर बहुत तरह के कमलों से ईश की पूजा किया करता था। इसके अनन्तर जब सौ वर्ष पूरे हो गये तो भगवान शशि शेखर वरदान देने वाले मेरे सामने प्रत्यक्ष हो गये थे। मैंने भी उनसे जरा-मरण का भली-भाँति क्षय प्रदान करो— ऐसी ही याचना की थी। भगवान ईश्वर ने कहा—

नाम और रूप को धारण करने वाले को अजरता और अमरता नहीं हुआ करती है क्योंकि मेरे देह का पात होगा इसलिए जीवित में कोई अवधि करो। इस प्रकार के इस भगवान शम्भु के वचन का श्रवण करके उस समय में मैंने यही वरदान माँगा था कि कल्प के अन्त में मेरे एक रोम का पात होवे और जब सबका संक्षय हो जावे तो मरण होवे। इसके अनन्तर मैं फिर पापका गण हो जाऊँ—यही मेरा अभीप्सित वरदान है। तथास्तु अर्थात् ऐसा ही होगा—यह कहकर वह भगवान हर अदर्शन को प्राप्त हो गये थे।४३-४७। तभी से लेकर मैं तपश्चर्या में निष्ठा वाला हो गया था। भगवान शिव के पूजन से ब्रह्म हत्या आदि महापापों से मनुष्य छुटकारा पा जाया करता है। ब्रह्माञ्जों के द्वारा अथवा इतर कमलों के द्वारा हे महाराज! इस प्रकार से आप भी शिव का पूजन करें। आप अपना अभिवाञ्छित अवश्य ही प्राप्त कर लेंगे—इसमें कुछ भी संशय नहीं है।४८–४६।

हरभक्तस्य लोकस्य त्रिलोक्यां नास्ति दुर्लभम्।
बहिः प्रवृत्तिं स गृह्य ज्ञानकर्मेन्द्रियाणि च ।५०।
लयः सदाशिवे नित्यमस्तर्योगोऽयमुच्यते।
दुष्करत्वादबहिर्योगीशिव एव स्वयंजयी ।५१।
पञ्चभिश्चार्च्चनं भूर्तेविशिष्टफलदं ध्रुवम्।
क्लेशकर्मविपाकाद्यैराशयैश्चाऽप्यसंयुतम् ।५२।
ईशानमाराध्य जपन्प्रणवं मुक्तिमाप्नुयात्।
सर्वपापक्षये जाते शिवे भवति भावना ।५३।
पापोपहतबुद्धीनां शिवे वार्ताऽपि दुर्लभा।
दुर्लभं भारते जन्म दुर्लभं शिवपूजनम् ।५४।
दुर्लभं जाह्नवीस्नानं शिवे भक्तिः सुदुर्लभा।
दुर्लभं ब्राह्मणे दानं दुर्लभं वह्निपूजनम् ।५५।
अल्पपुण्यैश्च दुष्प्रापं पुरुषोत्तमपूजनम् ।५६।

भगवान् हर के भक्त लोक के लिए इस त्रिलोकी में कुछ भी दुर्लभ नहीं है। यह बहिः प्रवृत्ति का तथा ज्ञानेन्द्रिय और कर्मेन्द्रियों का ग्रहण करके नित्य ही भगवान सदाशिव में लय को प्राप्त हो जाता यह अन्तर्योग कहा जाता है। यह भगवान शिव ने ही स्वयं गान किया था क्योंकि बहिर्योग अत्यन्त दुष्कर होता है। पाँचों भूतों के द्वारा जो अर्चन किया जाता है वह निश्चय ही विशिष्ट फल प्रदान करने वाला होता है। क्लेश कर्म विपाकादि आशयों से असंयुत ईशान का समाराधन करके तथा प्रणव का जाप करता हुआ मनुष्य मुक्ति की प्राप्ति कर लिया करता है। समस्त प्रकार के पापों के क्षय हो जाने पर भगवान शिव में भावना उत्पन्न करती है। जिनकी बुद्धि पापों के कारण उपहत होती हैं उन मनुष्यों को तो शिव के विषय में वार्ता करना भी परम दुर्लभ होती है। इस महा पुण्य मय भारत देश की भूमि में जन्म ग्रहण करना ही अत्यन्त दुर्लभ होता है उसमें भी भगवान शिव का पूजन करने का अवसर प्राप्त करना परम दुर्लभ होता है। प्रभामयी पापों के प्रणाश करने वाली जाह्नवी में स्नान दुर्लभ है और भगवान शिव में भक्ति करना भी महान दुर्लभ हुआ करता है ब्राह्मण को दान देना तथा वह्निदेव का पूजन करना इस संसार में दुर्लभ है। अतएव पुण्यों के द्वारा पुरुषोत्तम प्रभु का अर्चन करना महान दुष्प्राप होता है। ।५०—५६।

लक्षेण धनुषा योगस्तदर्धेन हुताशनः।
पात्रं शतसहस्रेण रेवा रुद्रश्च पञ्चभिः ।५७।
इतीदमुक्तमखिलं मया तव महीपते ! ।
यथायुरभवद्दीर्घं ममाराध्य महेश्वरम् ।५८।
न दुर्लभं न दुष्प्रापं न चाऽसाध्यंमाहात्मनाम् ।
शिवभक्तिकृतांपुंसा त्रिलोक्यामितिनिश्चितम् ।५९।

नन्दीश्वरस्य तेनैव वपुषा शिवपूजनात् ।
सिद्धिमालक्ष्यको राजञ्छङ्कर न नमस्यति ।६०।
श्वेतस्य च महीपस्य श्रीकण्ठञ्च नमस्यतः ।
कालोऽपिप्रलययातः कस्तमीशं न पूजयेत् ।६१।
यदिच्छया विश्व मिदं जायते व्यवतिष्ठते ।
तथा सल्लीयतेचान्ते कस्तं न शरणं व्रजेत् ।६२।

एतद्रहस्यमिदमेव नृणां प्रधानं
कर्तव्यमत्र शिवपूजनमेव भूप ! ।६३।
यस्याऽन्तरायपदवीमुयान्ति लोकाः
सद्यो नरः शिवनतः शिवमेति सत्यम् ।६४।

एक लक्ष धनुषों से योग होता है उसके अर्ध भाग से हुताशन तथा दान सहस्र से गात्र और साठ से रेखा और रुद्र हुआ करता है। हे महीपते ! मैंने आपके आगे यह सब कहकर बतला दिया है। जिस प्रकार से आयु दीर्घ हुई है वह महेश्वर भगवान के समाराधन के करने से ही हो गई है।५७।५८। भगवान शिव की भक्ति करने वाले महात्मा पुरुषों के लिये इस संसार में क्या त्रिलोकी में भी कुछ भी दुर्लभ दुष्प्राप्य और असाध्य नहीं है—यह परम निश्चित ही है ।५९। नन्दीश्वर की उसी शरीर से भगवान शिव के पूजन करने से सिद्धि को देखकर हे राजन् ! ऐसा कौन सा पुरुष है जो शङ्कर को नमन नहीं करेगा ? भगवान श्री कण्ठ को नमस्कार करने वाले श्वेत महीप काल भी प्रलय को प्राप्त हो गया था ऐसे उस ईश का कौन पूजन नहीं करेगा ? जिसकी इच्छा से ही यह सम्पूर्ण विश्व समुत्पन्न होता है, विशेष रूप से अवस्थित रहा करता है तथा अन्तलय को प्राप्त हुआ करता है ऐसे उस ईश्वर की शरणागति में कौन आकर प्राप्त नहीं होगा ? हे भूप ! यह एक परम रहस्य है और मनुष्यों के लिए परम प्रधान है। यहाँ पर भगवान शिव का पूजन ही करना चाहिये जिसकी अन्तराय पदवी को लोक

प्राप्त हुआ करते हैं । मनुष्य शिव को नमन करने वाला तुरन्त ही भगवान शिव की सन्निधि को प्राप्त कर लिया करता है—यह सत्य है ।६०-६४।

## ॥ विविध शिव क्षेत्रों का शक्ति सहित वर्णन ॥

स्थानं त्वया मुने पृष्टमस्ति माहेश्वराग्रणि ।
चराचराणां सर्वेषां भूतानामपिशर्मणे ॥१॥
प्रकल्पितं हि देवेन तत्तत्कर्मानुगुण्यतः ।
शरीरभाजां जननं तासुतास्वपि योनिषु ॥२॥
त्वया शुश्रूषितं तेषां हिताय महते ह्यलम् ।
अन्यथा संसृतेर्हानिः कल्पकोटिशतैर्नहि ॥३॥
स्वल्पैर्हि कर्मभिर्ज्ञानैरपि प्राप्ता पुनः पुनः ।
घटीयन्त्रनयाज्जन्ममरणे नैव शाम्यतः ॥४॥
यथा तु विरतो देही गर्भमोक्षसमागमात् ।
विश्रान्तये प्रकल्पेन विशुद्धज्ञानतो विना ॥५॥
प्रदेशाः रचिता पूर्वं प्रसङ्गवशतो मया ।
अविभेदादिकं तेषु निवासः कृत्तिवाससः ॥६॥
केचित्तीरेषु गङ्गाया केचित्सारस्वतेतटे ।
कालिन्दीतीरयोरन्ये तीरसिन्धोशरोधसि ॥७॥

नन्दिकेश्वर ने कहा—हे मुने ! आप तो महेश्वर भगवान के भक्तों में अग्रणी हैं । इन समस्त चराचर भूतों के कल्याण के लिए जो आपने स्थान पूछा है । देव ने उन सब कर्मों के आनुगुण्य से शरीर धारियों का जन्म उन-उन योनियों में प्रकल्पित किया है ॥१।२। आपने उनके महान हित के लिए पर्याप्त शुश्रूषा की है अन्यथा इस संसृति की हानि हो जाती जो सैकड़ों करोड़ कल्पों में भी पूर्ण नहीं होती ।३। स्वल्प कर्मों से तथा स्वल्प ज्ञानों से भी पुनः-पुनः प्राप्त ये घटी यन्त्र के न्याय से ये जन्म तथा मरण कभी भी शम को प्राप्त नहीं होते हैं ।४।

गर्भ के शोक के समागम से विरत हुआ यह देहधारी विशुद्ध ज्ञान के बिना कैसे विश्रान्ति के लिए प्रकल्पित हो सकता है ? पहिले मैंने प्रसङ्ग वश होने के कारण ये प्रदेश कथित कर दिए गये हैं। भूमि भेदादिक और उनमें कृत्तिवास ( शिव ) का निवास होता है। उनमें कुछ तो भागीरथी गङ्गा के तीरों में निवास किया करते हैं—कुछ सरस्वती नदी के तटों पर रहते हैं—अन्य कालिन्दी ( यमुना ) के तीरों पर और कुछ शोण के तट पर निवास किया करते हैं।६—७।

अपरे नर्मदातीरे परे गोदावरीतटे ।
कतिचिद्गोमतीतीरेष्वन्ये हैमवतीतटे ।८।
समुद्रपार्श्वेष्वितरे द्वीपेष्वन्ये सरस्वताम् ।
नगेषु केचिच्छिन्धूनां सम्भेदेष्वपि केचन ।९।
कृष्णावेणीतटे केचित्तुङ्गभद्रान्तिके परे ।
उरवेण्यां कतिचये परे वावस्यापगान्तिके ।१०।
कावेरीतीर इतरे केचिद्वेगवतीतटे ।
अन्ये तु ताम्रपर्ण्याश्च कतिचिन्मुरलातटे ।११।
केचिद्वेत्रवतीतीरे शिवमरे यातुकाङ्क्षिके ।१२।
पम्पातटेषु कतिचिदितरे विधुमागतीरे
परे च समगावहमान्तिकेऽन्ये ।
मन्दाकिनीतिमिगिरीतरिमरे परेऽपि
निरानटे परिसरेषु परे सरय्वाः ।१३।
विपाशाख्यान इतरे चन्द्रशिलाटे परे ।
कथनस्मुवरातटेऽन्ये केचिद्भीमरथीतटे ।१४।

करते हैं। कुछ कृष्णा वेणी के तट पर, दूसरे कुछ भद्रा के समीप में रहा करते हैं। कतिपय उपवेणी में और दूसरे शतत्वगर्त के समीप में निवास करते हैं। इतर कावेरी के तट पर, कुछ वेगवती के तीर पर, अन्य ताम्रपर्णी के तट पर और कुछ मुरला नदी के तीर पर रहा करते ।६।१०।११। कुछ ऐरावती के तीर पर, इतर वालुका के समीप में, कतिचित् कन्या के तट पर, कुछ कुमारी के तीर पर अन्य तमसा और वरुणा के तटों पर ही रहा करते हैं। इतर मन्दाकिनी के समीप वाले स्थलों में, दूसरे शिप्रा के तट पर एवं सरयू के परिसरों में निवास किया करते हैं।१२।१३। इतर विपाशा के समीप में रहते हैं। और दूसरे शतद्रु ति नदी के तट पर निवास किया करते हैं। कुछ चर्मण्वती के उपकण्ठ में और अन्य भीमरथी नदी के तीर पर रहते हैं।१४।

केचिद्बिन्दुसरोऽभ्यर्णे परे पम्पासरस्तट ।
अभ्यर्णे कर्डपिभे रम्याः कतिचित्कौशिकीतटे ।१५।
अपरे मालिनीतीरे परे गन्धवतीतटे ।
कतिचिन्मानसोपान्ते केचिदच्छोदरोधसि ।१६।
इन्द्रद्युम्नसरस्यन्य एके तु मणिकर्णिके ।
परे तु वरदातीरे ताप्यां कतिचनाऽपरे ।
पातालगंगासविधे हारवत्यन्तिके परे ।१७।
लोहित्यामूलयोः केचित्कतिचित्कालमातटे ।
वितस्तोपान्तिके त्वन्ये चन्द्रभागान्तिके परे ।१८।
सुरलोपान्तिके केचित्पयोष्णीतीरयोः परे ।
केचिन्मधुमतीतीरे केचनाऽनुपिनाकिनीम् ।१९।
उक्तं वाराणसीक्षेत्रं क्रोशपञ्चकपावनम् ।
देवस्तत्राऽविमुक्ताख्यो विशालाक्ष्यासमर्चितः ।२०।
कपालमोचनं यत्रयत्राऽऽस्ते कालभैरवः ।
मृतानां यत्र रुद्रत्वं काशीं विद्धि हि ता मुने ।२१।

कुछ बिन्दुसर के समीप में, दूसरे पम्पा सरोवर के तट पर, कतिपय भैरवी के निकट में और कतिपय कौशिकी नदी के तट पर रहते हैं। दूसरे मालिनी नदी के तीर पर, कुछ गन्धवती के तट पर, कुछ मानस के उपान्त में और कतिपय घोघ के तीर पर रहा करते हैं। कुछ अन्य इन्द्रद्युम्न के नाम वाले सर पर और अन्य शालिग्रामिक पर, दूसरे वरदा के तीर पर तथा दूसरे कुछ तापी नदी पर रहा करते हैं। कुछ पाताल गङ्गा के समीप में, दूसरे कुछ द्वारावती के समीप में, कुछ लोहिती के कूलों पर, कुछ कालमा के तट पर, अन्य वितस्ता के उपान्तिक में तथा दूसरे चन्द्रभागा नदी के समीप में निवास किया करते हैं ।१५-१८। कुछ सुरसा के समीप में, दूसरे पयोष्णी नदी के तटों पर रहते हैं। कतिपय मधुमती नदी के तीर पर और कुछ पिनाकिनी नदी के साथ २ रहते हैं। इस प्रकार से वाराणसी का क्षेत्र पाँच कोश का परम पावन क्षेत्र कह दिया है। यहाँ पर विश्वात्मा शिव के द्वारा समर्चित अविमुक्त नामधारी देव विराजमान रहते हैं। कपाल मोचन जहाँ पर है और जिस क्षेत्र में काल भैरव रहा करते हैं। हे मुने! जहाँ पर मृत हुए प्राणियों को रुद्रत्व की प्राप्ति हुआ करती है उसको काशी समझना चाहिए ।१९।२०।२१।

गयाप्रयागावपि ते कथितौ सर्वसिद्धिदौ ।
यत्र पिण्डप्रदानेन तुष्यन्ति पितरः किल ।२२।
आकर्णितं च केदारं यस्मिन्महिषरूपधृक् ।
देवोऽपि च हतो देव्या सर्वश्रेयस्करो नृणाम् ।२३।
सर्वसिद्धकरं पुंसा क्षेत्रं बदरिकाश्रमम् ।
यत्राऽऽस्ते त्र्यम्बका देव्या नरनारायणार्चितः ।२४।
श्रुतं हि नैमिषं क्षेत्रं त्वया यत्र महेश्वरः ।
देवदेवाभिधः पुण्यो देवो सारङ्गधारिणी ।२५।

अमरेशमिति स्थानं प्रोक्तंमर्वार्थ साधकम् ।
ॐकारनामातत्र शश्चण्डिकाख्यामहेश्वरी ।२६।
पुष्कराख्य महास्थानं श्रुतं ते कथितं मया ।
यत्र देवो रजोगन्धिः पुरूहूता महेश्वरी ।२७।
आषाढीनाम ते स्थानं पावनं कथितं मया ।
आषाढेशो हरस्तत्र रतीशा परमेश्वरी ।२८।

सब प्रकार की सिद्धियों को प्रदान करने वाले वे गया और प्रयाग भी कथित कर दिए गये हैं जहाँ पर पिण्डों के प्रदान करने से पितृगण परम तुष्ट हुआ करते हैं। केदार का भी समाकर्णन किया है जिसमें महिष के स्वरूप को धारण करने वाले देव भी देवी के द्वारा निहत हुए हैं जो मनुष्यों के सब तरह के श्रेय को करने वाले है ।२२।२३। बदरिकाश्रम क्षेत्र पुरुषों की सभी सिद्धियों का करने वाला है जहाँ पर नर-नारायण के द्वारा समर्चित देवी का त्र्यम्बक प्रभु विराजमान है। आपने नैमिष क्षेत्र का श्रवण किया ही होगा जहाँ पर देवदेव नामधारी पुण्य रूप भगवान महेश्वर हैं और सारङ्ग धारिणी देवी विराजमाना हैं ।२४।२५। अमरेश—इस नाम वाला एक स्थान है जो सभी अर्थों का साधक कहा गया है वहाँ पर ॐकार नाम वाले ईश विराजमान हैं और चण्डिका नामधारिणी महेश्वरी है ।२६। पुष्कर नाम वाला एक परम महान स्थान है जिसे मेरे द्वारा आपने कहा हुआ श्रवण किया ही होगा जहाँ पर रजोगन्धि देव हैं और पुरु हूता नाम वाली देवी महेश्वरी हैं। आषाढ़ी नाम वाला एक पावन स्थान है जो आपको मैंने कहा है वहाँ पर आषाढेश देव विराजमान रहते हैं और रतीशा नाम वाली परमेश्वरी है ।२७—२८।

दण्डिमुण्डीसमाख्यं च स्थानं ते कतिम थया ।
यत्र मुण्डी महादेवो दण्डिका परमेश्वरी ।२६।
लाकुलंनाम ते स्थानं संशुद्धं कथितमया ।
लाकुलीशो हरोयस्मिन्ननङ्गा सर्वमंगला ।३०।

भारभूतिरितिस्थानं भवतोऽभिहितंमया ।
यत्रभाराभिधः शम्भुर्भूत्याख्याभूधरात्मजा ।३१।
अरालकेश्वरंनाम स्थान ते कथितं मया ।
यत्र सूक्ष्माभिधः शूलीसूक्ष्माख्याशैलनन्दिनी ।३२।
गयानाम महाक्षेत्रं सव प्रस्तावितं मया ।
मगलाख्या शिवा यत्र शङ्कुरः प्रपितामहः ।३३।
कुरुक्षेत्रमिति स्थान भवते विनिवेदितम् ।
यत्र स्थाणुप्रियादेवोदेवः स्थाणुसमाह्वयः ।३४।
उक्तं कनखलं नाम मया ते स्थानमुत्तमम् ।
उग्रो यत्र पुरारातिरुग्रा गिरिवरात्मजा ।३५।

मैंने आपको दण्डी-मुण्डी नाम वाला एक स्थान बतलाया था जहाँ पर मुण्डी नाम वाले श्री महादेव हैं और दण्डिका नाम वाली देवी परमेश्वरी विराजमान रहा करती हैं ।२६। मैंने आपको एक लाकुल नाम वाला परम सशुद्ध स्थान बतलाया था जिस स्थान में लाकुलीश श्री हर हैं और सर्वमंगला अनङ्गा देवी है ।३०। भारभूति—इस नाम वाला एक स्थान है जो मैंने आपको बतलाया है जहाँ पर भार नाम वाले शम्भु हैं और भूति नाम वाली भूधरात्मजा देवी है ।३१। एक अरालकेश्वर—इस नाम वाला स्थान है जिसको मैंने आपको पहिले हरि बतला दिया है जहाँ पर सूक्ष्म नाम वाले भगवान शूली हैं तथा सूक्ष्मा नाम धारिणी देवी शैल नन्दिनी विराजमान रहती हैं। गया नाम वाला एक महा क्षेत्र है मैंने जिसके विषय में प्रस्ताव किया है जिस क्षेत्र में मगला नाम वाली देवी शिवा हैं और प्रपिता मह भगवान शङ्कर विराजमान हैं। एक कुरुक्षेत्र नाम वाला स्थान है जिसके बावत मैंने आपसे पहिले निवेदन किया था जहाँ पर स्थाणु प्रिया नाम वाली भगवती देवी हैं और स्थाणु नामधारी भगवान देव विराजमान रहते हैं। मैंने आपसे एक कनखल नाम वाले परमोत्तम स्थान के विषय में भी

कहा था जिस स्थान में उग्र नाम वाले भगवान पुरारति विद्यमान रहा करते हैं और उग्रा नामधारिणी साक्षात् गिरिवरात्मजा देवी विराजमान है ।३२ – ३५।

तालकारय महाक्षेत्र मार्कण्डेयमयोदितम् ।
देवी स्वायम्भुवी यत्र स्वयम्भू परमेश्वर ।३६।
अट्टहासमिति प्रोक्तं महास्थान मया तव ।
यत्रार्कः पूजयित्वेशमासीत्पूर्णमनोरथ ।३७।
कृत्तिवासाभिध क्षेत्रमुक्त तेवेदवित्तम ।
य कैलासादपिश्लाध्योनिवास कृत्तिवासस ।३८।
भ्रमराम्बिकया देव्या महेशो मल्लिकार्जुन ।
श्रीशैले सृष्टिसिद्ध्यर्थंपूजित परमेष्ठिना ।३९।
सुवर्णमुखरीतीरे कालहस्तीति शङ्कर ।
व्यासनाराधितोभृङ्गमुखरालकयाऽन्यया ।४०।
काञ्च्यामेकाम्रमूलस्थ कामाख्या कामशासन ।
तपस्यन्त्याऽभिसश्लिष्टो वलयेनाऽङ्कितोऽभवत् ।४१।

तालक नाम वाला एक महाक्षेत्र है । हे मार्कण्डेय ! मैंने इसको भी आपको बतलाया है जिस क्षेत्र में स्वायम्भुवी देवी हैं और स्वयम्भू परमेश्वर हैं । मैंने एक अट्टहास नाम वाला महान स्थान आपको बताया था जहाँ पर भगवान भास्कर ने ईश का पूजन करके अपना मनोरथ पूर्ण किया था ।३६।३७। हे वेदों के वेत्ताओं में परम श्रेष्ठ ! मैंने आपकी सेवा में एक कृत्तिवास नाम वाले क्षेत्र की चर्चा की थी जो कैलासगिरि से भी अधिक प्रशंसनीय है और कृत्तिवासा प्रभु का निवास स्थान है । वहाँ पर भ्रमराम्बिका नाम वाली देवी के सहित मल्लिकार्जुन महेश्वर की श्री शैल में सृष्टि की सिद्धि के लिए परमेष्ठी ब्रह्माजी के द्वारा पूजा की गयी थी । सुवर्ण मुखरी के तीर पर कालहस्ती—इस नाम वाले भगवान शङ्कर हैं जिनकी भृङ्ग मुखरालका देवी के सहित श्री व्यास देव

ने आराधना की थी ।३८।३९।४०। काञ्ची में कामाक्षी के साथ एकाम्रमूलस्थ काम शासन प्रभु विराजमान रहते हैं जो तप करती हुई के द्वारा अभि संश्लिष्ट होते हुए वलय से अङ्कित हो गये थे ।४१।

अस्ति व्याघ्रपुरंनाम तिल्लिकाननमध्यगम् ।
यत्र नृत्यन्तमीशानं पर्युपास्ते पतञ्जलिः ।४२।
श्वेतारण्यमिति स्थानमुक्तं तव मया पुरा ।
भग्नमैरावतोदन्तं गेजे यत्र शिवार्चनात् ।४३।
सेतुबन्धमिति स्थानमवोचं तत्र राघवः ।
रामनाथाख्यया देवमंहोघ्नं प्रत्यतिष्ठिपत् ।४४।
गतप्रत्याह्वयस्थानं विद्यते वृषभध्वजः ।
यत्र जम्बूतरोमूले जगद्रक्षार्थमाश्रितः ।४५।
मणिमुक्तानदीमन्वमक्षेत्रे वृद्धाचलाह्वये ।
नित्यं सन्निहितो देव इत्याकर्णित एव ते ।४६।
श्रीमन्मध्यार्जुनंनाम श्रुतं स्थानमनुत्तमम् ।
यस्मिन्वरप्रदो नित्यं गौरीसहचरो हरः ।४७।
अधिष्ठितं सोमनाथेन सोमतीर्थं त्वया श्रुतम् ।
यत्र त्यक्तवतां देहं न भूयो भवबन्धनम् ।४८।

तिल्लि नामक जंगल के मध्य में रहने वाला व्याघ्रपुर नाम वाला स्थान है जहाँ पर नृत्य करते हुए ईशान की पतञ्जलि ने पर्युपासना की थी ।४२। एक श्वेतारण्य नाम वाला स्थल है जिसके विषय में मैंने पहिले ही आपको बतलाया था जिसमें भगवान शिव के अर्चन के करने से ऐरावत ने अपना भग्न हुआ दन्त प्राप्त कर लिया था ।४३। एक से तुबन्ध नामक स्थान है जिसको मैंने आपको बोला था जहाँ पर श्री राघवेन्द्र प्रभु ने रामनाथ—इस नाम से पापों के नाशक देव की प्रतिष्ठा की थी जो रामेश्वर नाम से परम विख्यात है। एक गत प्रत्याह्वय नामक स्थान विद्यमान है जहाँ पर वृषभ ध्वज प्रभु जम्बु ( जामुन ) तरु के मूल में इस जगत् की रक्षा करने के लिए आश्रय ग्रहण करके विराजमान

रहते हैं।४४।४५। वृद्धाचल नाम वाले क्षेत्र में मणि-मुक्ता नदी के साथ देव नित्य ही सन्निहित रहा करते हैं—यह तो आपने सुना ही है। श्री मन्मध्यार्जुन नाम वाला अतीव उत्तम स्थान आपने श्रवण किया ही होगा जहाँ पर नित्य ही भगवती गौरी के साथ सञ्चरण करने वाले भगवान हर वरों के प्रदान करने वाले होते हैं। भगवान सोमनाथ के द्वारा समास्थित सोम तीर्थ आपने सुना ही है जिसकी ऐसी महिमा है कि जो प्राणी उस स्थान पर अपने देह का त्याग किया करते हैं उनको फिर इस संसार का बन्धन रहता ही नहीं है।४६—४८।

आकर्णितंहि भवताक्षेत्र सिद्धवटाह्वयम् ।
यत्र सिद्धाः समर्चन्तिज्योतिर्लिङ्गमनुत्तमम् ।४९।
अथापि खलु ते क्षेत्रं कमलालयसञ्ज्ञकम् ।
वल्मीकेशार्चनाल्लेभेयत्रश्रीर्जीविता हरेः ।५०।
श्रुतवानसि कङ्काद्रि यत्र सन्निहितो हरः ।
इदानीमप्युपास्ते मोक्षाय ब्रह्मकेशवौ ।५१।
श्रीमद्द्रोणपुरं वेत्मि यस्मिन्कलियुगक्षये ।
नौकामारुह्यवानव्योक्षुभिते पार्वतीपतिः ।५२।
श्रुतं ब्रह्मपुरंनाम क्षेत्रं यत्रेन्द्रजित्पुरा ।
आयंतुकरिणीतीरे स्थापयामास धूर्जटिम् ।५३।
श्रीकोटिकाख्यं ज्ञाताभिक्षेत्रं यत्रेन्दुशेखरः ।
समाराधयतां नृणां पापकोटोर्व्यपोहति ।५४।
आकर्णितं च गोकर्णं शिवं यत्सन्निधानतः ।
आरिराधयिषुः स्वर्गं जामदग्न्यो न काङ्क्षति ।५५।

आपने सिद्ध वट नामक क्षेत्र के विषय में श्रवण किया ही होगा जहाँ पर सिद्ध पुरुष सर्वोत्तम भगवान ज्योति लिंग का समार्चन किया करते हैं। आपने कमलालय संज्ञा वाले क्षेत्र के विषय में भी श्रवण किया ही होगा जिसमें भगवान वल्मीकेश की अर्चना से श्री ने हरि की

जीवितता का लाभ प्राप्त किया था ।४६।५०। आपने कञ्चाद्रि को सुना होगा जहाँ पर सन्निहित भगवान हर को ब्रह्मा और केशव आज भी मोक्ष की प्राप्ति के लिए उपासना किया करते हैं। आज श्रीमान द्रोणपुर को जानते ही है जिसमें कलियुग के क्षय होने पर समुद्र के क्षोभ से युक्त होने पर पार्वती के पति भगवान शम्भु नौका पर समधि रूढ हुए थे। ब्रह्मपुर नामक क्षेत्र के विषय में आपने श्रवण किया ही होगा जहाँ पर पहिले इन्द्रजित् ने माध्य पुष्करिणी के तट पर भगवान धूर्जटि की स्थापना की थी।५१।५३। श्री कोटिक नाम वाला ज्ञान की प्रभिक्षेत्र है जहाँ पर भगवान् इन्दु शेखर समाराधन करने वाले पुरुषों के पापों की कोटि का विदारण कर दिया करते है।५४। आपने गोकर्ण नामक स्थान को सुना ही होगा जहाँ पर आराधना करने वाले जामदग्न्य ऋषि शिव के सन्निधान मे रहते हुए वहाँ से स्वर्ग जैसे परमोत्तम स्थान में जाने की भी आकाँक्षा नही किया करते हैं।५५।

त्रिपुरान्तकमुक्तं ते क्षेत्रं यत्र त्रियम्बकः।
निराकरोति निरातङ्कभयं द्दष्टवतां नृणाम् ।५६।
उक्तं कायाञ्जनं क्षेत्रं यत्रासीकालकन्धरः।
निर्वापयति भक्तानां घोरसंसारसंज्वरम् ।५७।
प्रियालवणमाख्यातं क्षेत्रं यत्राऽम्बिकापतिः।
पयोऽर्थिनेपयः सिन्धुं वितताराेपमन्यवे ।५८।
क्षेत्रं प्रभासमुक्तं ते यत्र खण्डेन्दुशेखरः।
पूजितः सौरिसीरिभ्यां दत्तवानक्षयं फलम् ।५९।
वेदारण्यं विजानीथेयस्मिन्प्रमथनायकः।
अभ्यर्थितोऽभुग्मोक्षार्थंदक्षेणप्राक्कृतागसा ।६०।
हेमकूटं त्वमश्रौषीः स्थानं विषमचक्षुषः।
पुंसां तपस्यतां यत्र पुनर्जननतो न भीः ।६१।

क्षेत्रं वेणुवनंनाम विद्यते पापनाशनम् ।
यत्र वंशलतागर्भाज्जातो मुक्तामणिः शिवा ।६२।
जालंधरमिति स्थानन्धकारेस्त्वयाश्रुतम् ।
लेभे गणपता सत्र तपस्याभिर्जलन्धरः ।६३।

मैंने त्रिपुरान्तक क्षेत्र के विषय में आपसे कहा था जहाँ पर त्रियम्बक भगवान दर्शन प्राप्त करने वाले मनुष्यों का नरक से भय का निराकरण कर दिया करते हैं। मैंने आपसे कालाञ्जन नाम वाले क्षेत्र के विषय में आपको बतलाया था जिस क्षेत्र में काल कन्धर प्रभु निवास किया करते हैं और अपने भक्तों के घोर ससार के सञ्वर को निर्धारित कर दिया करते हैं। मैंने प्रिया लवण नामक क्षेत्र के विषय में आपको कहा था जहाँ पर अम्बिका पति प्रभु ने पय के अर्थी उपमन्यु के लिए पयः सिन्धु वि ..र कर दिया था ।५६।५७।५८। प्रभास नामक क्षेत्र के बाबत मैंने आपको बतलाया था जिस क्षेत्र मे चण्डे-दुवेश्वर भगवान शिव शौरि और भीरि इन दोनो भाईयो के द्वारा पूजित होकर इनको उन्होंने अक्षय फल प्रदान किया था । वेदारण्य नामक स्थल को आप भली-भाँति जानते ही हैं जिसमें प्रमथ नामक प्रभु की पहिले किए हुये अपराध वाले प्रजाप त दक्ष ने अपने मोक्ष की प्राप्ति के लिये अभ्यर्थना की थी ।५६।६०। आपने हेमकूट के विषय में श्रवण किया ही होगा जो स्थान प्रपद्यका विघ है और जहाँ पर तपश्चर्या करने वाले पुरुषों का पुनर्जन्म धारण करने का भय सर्वथा रहता ही नहीं है ।६१। एक वेणु वन नाम वाला उत्तम क्षेत्र है जो समस्त पापों का नाश करने वाला है जहाँ पर वंशलता के गर्भ से मुक्तामणि शिवा समुत्पन्न हुआ था। ।६२। एक जालन्धर नामक स्थान है जो अन्धकार मे है आपने इसके विषय में सुना ही होगा। वहाँ पर जलन्धर ने घोर तपश्चर्या के द्वारा गणों के पति का पद प्राप्त कर लिया था ।६३।

ज्वालामुखमिति स्थानमज्ञासीः कथितं मया ।
यत्र ज्वालामुखी देवी कालरुद्रमपूजयत् ।६४।
अस्ति भद्रवटोनाम क्षेत्रमुक्तं श्रुतं त्वया ।
त्र्यम्बकं यत्र हेरम्बः सम्पदे पर्यपूजयत् ।६५।
न्यग्रोधारण्यमुक्तं ते यत्रोग्रोनिर्ममे किल ।
उच्चण्डताण्डवकाल्यासार्कसङ्कपं मेयिवान् ।६६।
गन्धमादनसञ्ज्ञं तत्क्षेत्रमार्कणित त्वया ।
आञ्जनेयेन रचितं यत्र मृत्युञ्जयार्चनम् ।६७।
गोपर्वतमिति स्थानं शम्भोः प्रख्यापितमया ।
यत्रपाणिनिनालेभेवैयाकरणिकाग्रयता ।६८।
वीरकोष्ठमिति क्षेत्रस्थानं तन्ववधारितम् ।
यत्र प्रचेतसा लेभे तपसा कविमुख्यता ।६९।
महातीर्थमिति प्रोक्तं जानोषेयत्र शम्भुना ।
अध्यापितास्सुपर्वाणः सर्वेऽपिब्रह्मणादयः ।७०।

एक ज्वालामुखी नाम वाला स्थान है। मैंने इसके बारे तमी कहा था। आप इसका ज्ञान रखते ही होंगे। जिस क्षेत्र मे ज्वालामुखी देवी ने कालरुद्र का पूजन किया था।६४। एक भद्र वट नाम वाला क्षेत्र है। मेरे द्वारा कहा हुआ आपने इसके बारे में अवश्य ही श्रवण किया होगा। जहाँ पर हेरम्ब ने भगवान त्र्यम्बक की सम्पदा की प्राप्ति के लिए अर्चना की थी।६५। एक न्यग्रोधारण्य नामक उत्तम क्षेत्र है जिसे मैंने आपको बतला दिया है जहाँ पर उग्र ने ही निर्माण किया है। वहाँ प्रभु काली के साथ उच्चण्ड ताण्डव करते हुए परम सङ्कर्प को प्राप्त हो गये थे।६६। एक गन्धमादन संज्ञा वाला क्षेत्र है जिसको आपने सुन रक्खा है जहाँ पर आञ्जनेय ने भगवान मृत्युञ्जय का अर्चन किया था।६७। एक गो पर्वत स्थान भगवान शम्भु का है जिसको मैंने प्रख्यापित किया था जिस पर महान विद्वान पाणिनि महर्षि ने व्याकरण शास्त्र के

विद्वानों में प्रमुखता प्राप्त की थी। एक वीर कोष्ठ नामक क्षेत्र स्थान है इसको आपने श्रवधारण किया ही होगा। जिस पर प्रचेता ने तपश्चर्या के द्वारा क्षत्रियों में प्रधानता प्राप्त की थी। महातीर्थ यह कहा गया है। इसे आप जानते ही हैं जहाँ पर भगवान शम्भु ने सुपर्वाओं को और समस्त ब्रह्मिणादि को अध्यापित किया था।६८।६९।७०।

मयूरपुरमुक्तं ते क्षेत्रं माहेश्वरं मया।
लेभे यत्र व्रतस्थेन ह्लादिनी वज्रपाणिना ।७१।
श्रीसुन्दरमिति क्षेत्रमुक्तं वेगवतीतटे ।
कलावपि युगे यस्मिन्देवदेवेन दीप्यते ।७२।
कुम्भकोणमिति स्थानं शम्भावेंत्सि हि यत्र सा।
गङ्गाऽपि माघे सान्निध्यं कुरुते स्वाघशान्तये ।।७३।
अनुगोदावरीतीरं त्र्यम्बकंनाम ते श्रुतम्।
शक्ति यत्र गुहो लेभे तारकासुरघातिनीम् ।७४।
श्रीपाटलं व्याघ्रपुरमाख्यातं वेदवित्तम।
त्रिशङ्कुना जानिशुद्धयं यत्र गङ्गाधरोऽर्चितः ।७५।
क्षेत्रं कदम्बपुर्य्याख्यमभवता चाऽवधारितम्।
स्वरक्तैयग्रमूलेन कृतान्तशम्भुरक्षिणोत् ।७६।
अविनाशाह्वमुक्तं ते क्षेत्र यत्र वृषध्वजः ।
सान्निध्य पडिकण्डायिततारप्रसेदिवान् ।७७।

मैंने स्वयं माहेश्वर मयूरपुर क्षेत्र के विषय में आपसे कहा है जहाँ पर व्रत में अवस्थित होने वाले वज्रपाणि इन्द्रदेव ने ह्लादिनी के प्राप्त करने का लाभ लिया था।७१। श्री सुन्दर इस नाम वाला क्षेत्र वेगवती के तट पर बताया जा चुका है जिसमें इस महा घोर कलियुग में भी देवों के देव दीप्यमान हुआ करते हैं।७२। कुम्भ कोण नामक एक शम्भु का स्थान है जिसे आप जानते ही हैं जहाँ पर वह गङ्गाजी माघ मास में अपने पापों की शान्ति के लिये सान्निध्य किया करती है

१७३। गोदावरी नदी के तट के साथ २ त्र्यम्बक नाम का स्थान है जो आपने सुना ही होगा जहाँ पर भगवान गुह ने तारका सुर के घात करने वाली शक्ति का लाभ किया था। हे वेद विशाम ! श्री पाटल व्याघ्रपुर आख्यात किया गया है जहाँ पर त्रिशङ्कु ने अपनी-अपनी जाति की शुद्धि के लिए भगवान गङ्गाधर का समार्चन किया था। एक कदम्बपुरी नामक क्षेत्र है जिसका अवधारण किया ही होगा जहाँ पर आप ही के लिये शूल के द्वारा भगवान शम्भु ने कृतान्त को क्षीण किया था। आपको मैंने एक अविनाश नाम वाला क्षेत्र बतलाया था जहाँ पर भगवान वृषध्वज ने प्रसेदिवान् होकर दण्डिरुण्ड के लिए सान्निध्य को स्थापित किया था।७४—७७।

रक्तकाननमाख्यातं मया क्षेत्रं तवाऽनघ ! ।
मित्रावरुणयोर्यत्र रुद्रोऽजनि वरप्रदः ।७८।
श्रीहाटकेश्वरं क्षेत्रं पातालस्थं त्वया श्रुतम् ।
यत्र वैरोचनिर्देवं स्वपदप्राप्तयेऽर्चति ।७९।
वेत्सि शम्भोः प्रियावासं कैलासं नित्यसेवकः ।
यत्रयक्षेश्वरस्त्र्यक्षमभ्यर्च्यमतिभक्तितः ।८०।
स्थानानि खण्डपरशोरित्युक्तानि मया पुरा ।
त्वयाप्यवधृतान्येवं किम्भूयः श्रोतुमिच्छसि ।८१।
इत्यूचिवानेष शिलादनन्दनो
मुनेर्मृकण्डोस्तनयं मुनीश्वरम् ।
भक्त्यानमन्तं पदयोः करेण
पस्पर्श मौली करुणारसार्द्रः ।८२।

हे अनघ ! मैंने आपको एक रक्त कानन नामक क्षेत्र बतलाया था जहाँ पर भगवान रुद्र मित्रा वरुण दोनों के लिये वरदान करने वाले हो गये थे।७८। श्री हाटकेश्वर नाम वाला एक क्षेत्र है जो पाताल लोक में स्थित है। आपने उसके विषय में श्रवण किया ही है जिस क्षेत्र

में वैरोचनि अपने पद की प्राप्ति के लिए देव की अर्चना किया करता है। था। भगवान् शम्भु के परम प्रिय आवास स्थान कैलास भली-भाँति जानते ही हैं जहाँ पर नित्य ही सेवा करने वाला महेश्वर भक्ति की भावना से भगवान् उग्र की अभ्यर्चना किया करता है। मैंने पहिले खंड पर शुभगवान के ये स्थान बतला दिये थे और आपने भी अच्छी तरह से इनका अवधारण भी कर ही लिया था। अब पुनः इनके श्रवण करने की क्यों इच्छा कर रहे हो ? । इस प्रकार से शिलादनंदन ने मृकण्डु मुनि के पुत्र मुनीश्वर से कहा था जोकि भक्ति भाव से चरणों में नमन कर रहे थे। इसके अनन्तर करुणा रस से आर्द्र होकर उसने अपने कर से शिर में स्पर्श किया था ॥७६—८२॥

## १८—अरुणाचलस्यरहस्यस्थानवर्णन

भगवन्यच्चनेनाऽनन्यदेकप्रवणेमयि ।
शिलाद्दतोऽस्तितेशिष्यस्तत्कृपं वाऽनसाक्षिणी ॥१॥
स्थानेषु प्रागत्वदुक्तेषु फलानिचपृथक्पृथक् ।
यत्र सर्वफलप्राप्तिः स्थानतद्वदमेयमो ॥२॥
चराचराणां भूतानां जानतामप्यजानताम् ।
यस्य स्मरणमात्रेण मुक्तिस्तद्वद दैशिक ॥३॥
पद्यतेन सर्वेन भगवाम्नानुराध्यते ।
सर्वैरप्येतदर्थं हि मुनिभिः परिवार्यते ॥४॥
पुलहेन पुलस्त्येन वशिष्ठेन मरीचिना ।
अगस्त्येन दधीचेन नक्तृणा भृगुणाऽत्रिणा ॥५॥
जाबालिना जैमिनिना धौम्येन जमदग्निना ।
उपगोजेन पाजेन भरतेनार्यरीयता ॥६॥
पिप्पलादेन कण्वेन कुमुदेनोपमन्युना ।
मृमुदाक्षेण सुरेन यतेन चरमन्युना ॥७॥

महा महर्षि मार्कण्डेयजी ने कहा—हे भगवान् आपके चरणों में ही एक मात्र प्रवण होने वाले मेरे विषय में वञ्चन न कीजिये। यह आपका शिष्य किस प्रकार का है उसकी तो एक मात्र साक्षिणी यहाँ पर उनकी कृपा ही है।१। आपके द्वारा पहिले कहे हुए स्थानों में पृथक २ फल होते हैं। हे विभो! जिस स्थान पर सभी प्रकार के फलों की प्राप्ति होती है वही स्थान अब आप कृपया बतलाइये।२। हे दैशिक! चर और अचर प्राणियों को जो जानते हैं और जो सर्वथा ज्ञान ही नहीं रखते हैं उनको जिसके केवल स्मरण से ही मुक्ति हो जाया करती है उसे ही अब बतलाइये।३। आप देखिए, यह मेरे एक के ही द्वारा भगवान की आराधना नहीं की जा रही है। इस समाराधना करने के लिए सभी मुनियों के द्वारा ऐसा अनुरोध किया जा रहा था।४। उन सब मुनियों के नामों का परिगणन करके बतलाता हूँ—पुलह के द्वारा-पुलस्त्य, वशिष्ठ, मरीचि, अगस्त्य के द्वारा, दधीच, नक्र, भृगु, अत्रि, जाबालि, जैमिनि, धौम्य के द्वारा तथा जमदग्नि के द्वारा, उपयाज, याज, भरत, अर्वरीवान, पिप्पलाद, कण्व, कुमुद, उपमन्यु, कुमुदाक्ष, कुत्स, वरम और वरतन्तु के द्वारा भी इस समाराधना के विषय में ज्ञान प्राप्त करने का अनुरोध किया जा रहा है।५।६।७।

विभाण्डकेन व्यासेन बध्वरीणेण कण्डुना ।
माण्डव्येनमतङ्गेनकुक्षिणा माण्डकर्णिना ।८।
चण्डकौशिकशाण्डिल्यशाकटायनकौशिकैः ।
शातातपमधुच्छन्दोगर्गसौभरिरोमशैः ।९।
आपस्तम्बपृथुस्तम्बभार्गवोदङ्कपर्वतैः ।
भारद्वाजेन दाल्भ्येन दान्तेन श्वेतकेतुना ।१०।
कौण्डिन्यपुण्डरीकाभ्यां रैभ्येण तृण बिन्दुना ।
वाल्मीकिना नारदेन वह्निना दृढमन्युना ।११।

नरनारायणाभ्यां च दिव्यैश्चान्यैर्महर्षिभिः ।
मत्प्रश्नोत्तरशुश्रूषातत्परैः प्रत्यवेक्ष्यसे ।२०।
माहेश्वराग्रगण्यस्त्वं समस्तागमपारगः ।
व्याप्तश्च सर्वलोकेषु यस्मात्तदनुशाधि नः ।२१।

ऋष्य शृंग, एक पात्, क्रौञ्च, टङ्क, गोमुख, देवल, अंगिरा, वामदेव, वषतञ्जलि, कपिञ्जल, सनत्कुमार, सनक सनन्दन, सनातन, हिरण्यनाभ, सत्याश्व, वातादान, सुहोता, मैत्रेय, पुष्पजित्, सत्य, तपः शालीष्य, शैशिर, निदाघ, उत्तथ्य, सम्वर्त्त, कौलकायनि, पराशर, वैशम्पायन, कौशल्य, दारुक, कपिञ्जल, कुश, स्वाचिक, कैवल्य, याज्ञवल्क्य, अश्वलायन, कृष्ण तप, उत्तम, अनन्त करुणामलक प्रिय, चरक, पवित्र, कपिल, कणाशी, नर, नारायण और अन्य दिव्य महर्षियों के द्वारा ऐसा ही अनुरोध किया जा रहा है । ये सभी मेरे प्रश्नोत्तर की शुश्रूषा में तत्पर होकर प्रत्यवेक्षण कर रहे हैं । आप तो महेश्वर के परम भक्तों में अग्रगण्य हैं और समस्त आगमों के पारगामी विद्वान् महापुरुष हैं । आप समस्त लोकों में भी व्याप्त हैं इसी कारण से आप हम सबको अनुशासित कीजियेगा ।१५—२१।

त्वन्मुखादेव भगवन्वयमेते सुशिक्षिताः ।
पूर्वमेव त्वया देव किं वाऽन्यदुपपद्यते ।२२।
दिव्यागमपुराणानि द्रष्टव्यः परमेश्वरः ।
कात्यायनीवास्कन्दोवाभगवान्वाथवाभवान् ।२३।
त्वयि यद्यस्ति नो भक्तिर्दया चाऽस्मासु ते यदि ।
रहस्यमिदमुद्घाट्य प्रसादं कर्तुमर्हसि ।२४।
इत्थं मृकण्डुतनयेन स नन्दिकेशो ।
विज्ञापितः सविनयं स्मयमानवक्त्रम् ।२५।
तं प्राह चोन्नततरं शिवभक्तिमत्सु ।
प्राग्भवितत्तोषितशिवाप्तशरीरसिद्धिम् ।२६।

हे भगवन् ! हम सब लोग आपके ही मुख से निकले हुए वचनामृत के द्वारा सुशिक्षित होंगे। हे देव ! आपने पहिले ही हमको शिक्षा प्रदान की है अथवा कुछ अन्य उपाय होता है। दिव्य आगम, पुराण, परमेश्वर, कात्यायनी अथवा स्कन्द या भगवान किम्वा आप कौन देखने के योग्य हैं ? आपके चरणों में यदि हम सबकी भक्ति है और यदि हम सबके ऊपर आपका दयाभाव है तो इस परम गोपनीय रहस्य का उद्घाटन करके हम सबके ऊपर आप प्रसन्नता करने के योग्य होते हैं। इस प्रकार से महर्षि मृकण्डु के पुत्र मार्कण्डेय के द्वारा जब विनय पूर्वक विज्ञापित किए गये थे तो विनीत भाव से समन्वित स्मयमान मुख वाले तथा शिव की भक्ति वालों में परम उग्रत और प्रथम भक्ति के द्वारा सन्तुष्ट किये हुए भगवान शिव से सम्प्राप्त शरीर की सिद्धि वाले मार्कण्डेय आदि नन्दीश्वर ने कहा था।२२—२६।

## १६—अरुणाचलस्थानमाहात्म्यवर्णन

मुनेमनः परीक्षार्थं तथा त्वं भाषितोमया।
तवचेक्षाभिधास्यामिकस्यवान्यस्यकथ्यते ।१।
त्वाद्दगन्योऽस्तिकिलोकेशिवधर्मपरायणः ।
येनस्वल्पायुषाऽप्येवानित्येनाभाविभक्तितः ।२।
कस्माध्यस्यकुलेदेव स्वस्यैवाज्ञाकरयमम्।
क्रुद्धो नियन्त्रयामास चरणाङ्गुष्ठपीडितम् ।३।
त्वमेवशाङ्करान्धर्मान्सर्वान्विद्धिरहस्यतः ।
योऽप्रेऽसिकालवद्भ्रान्तः परिपक्वोऽसिचेतसा ।४।
त्वयैवाऽन्येनकेनाऽहमेवशुश्रूषितश्चिरम् ।
त्वयीवकस्मिन्नन्यस्मिन्ममापिप्रीतिरीदृशी ।५।
उपदेक्ष्यामिते क्षेत्रं गुप्तं तद्धर्मशासने।
भवत्याऽवधारणीयं यद्भक्तिकैवल्यकाङ्क्षिभिः ।६।

आदरादनुयुक्षानंशिष्यंयोदेशिकः स्वयम् ।
उपदेशेन सन्तुष्टं न करोति स किंगुरुः ।७।

नन्दिकेश्वर ने कहा—हे मुने ! मैंने आपके मन की परीक्षा करने के ही लिए इस प्रकार से आपसे वातचीत की थी। यदि ऐसा रहस्य मैं आपको ही नहीं वतलाऊँगा तो फिर अन्य ऐसा कौन है जिससे यह कहा जा सकता है ।१। इस लोक मे आपके तुल्य शिव के धर्म में परायण अन्य कौन है जो अपनी स्वल्प आयु वाला होकर भी इस नित्य धर्म से भक्ति-भाव पूर्वक युक्त हो गया था। किस अन्य के लिए देव ने क्रुद्ध होकर चरण के अङ्गुष्ठ से पीडित अपनी ही आज्ञा को करने वाले यम को नियन्त्रित किया था।२।३। आप ही एक रहस्यपूर्वक सम्पूर्ण शाङ्कर धर्मों का ज्ञान रखते हैं। जो आगे काल के समान भ्रान्त है वह चित्त से परिपक्व हो ।४। अन्य किसी ने भी नहीं, केवल आपने ही इस प्रकार से चिरकाल पर्यन्त मेरी शुश्रूषा की है। आपके समान अन्य किस में मेरी भी ऐसी प्रीति होगी अर्थात् आपके अतिरिक्त ऐसी प्रीति अन्य किसी मे भी नही हो सकती है। मैं आपको उस क्षेत्र का उपदेश दूंगा जो उस धर्म के शासनो के द्वारा भी गुप्त है। भक्ति से ही कैवल्य की इच्छा रखने वालो को भक्ति की भावना ही से उसका अवधारण करना चाहिये।५।६। आदर से अनुयुक्षान शिष्य को जो आचार्य स्वयं उपदेश के द्वारा सन्तुष्ट नहीं किया करता है वह कुत्सित ही गुरु होता है ।७।

समाहितमनाभूत्वा विश्वासं कुरु शाश्वतम् ।
मयोपदिश्यमानेऽस्मिन्रहस्ये पारमेश्वरे ।८।
स्मर स्मरान्तकं देवं वन्दस्वाम्बाय शाङ्करीम् ।
उपांशूच्चारयोङ्कारं श्रेयस्ते महदागतम् ।९।
अस्ति दक्षिणदिग्भागे द्राविडेषु तपोधन ।
अरुणास्य महाक्षेत्रं तरुणेन्दुशिखामणेः ।१०।

योजनत्रयविस्तीर्णामुपास्यं शिवयोगिभि. ।
तद्भूमेर्हृदयं विद्धि शिवस्य हृदयङ्गमम् ।११।
तत्र देवः स्वयं शम्भुः पर्वताकारतां गतः ।
अरुणाचलसञ्ज्ञावानस्तिलोकहितावहः ।१२।
आवासः सर्वसिद्धानांमहर्षीणांसुपर्वणाम् ।
विद्याधराणायक्षाणांगन्धर्वाप्सरसामपि ।१३।
सुमेरोरपि कैलासादप्यसौ मन्दरादपि ।
माननीयो महर्षीणां यः स्वयं परमेश्वरः ।१४।

समाहित मन वाला होकर शाश्वत विश्वास करो। जो मेरे द्वारा यह पारमेश्वर रहस्य उपदिश्यमान किया जा रहा है इसमें पूर्ण विश्वास करना चाहिये।८। कामदेव को भस्मीभूत करने वाले देवेश्वर का स्मरण करो और अध्याय शाङ्करी की वन्दना करो। उत्सुक होकर ओङ्कार का उच्चारण करो, आपको महान श्रेय समागत ही है।९। हे तपोधन! दक्षिण दिशा के भाग में द्राविड देशों में एक अरुण नाम वाला महान क्षेत्र है जो तरुणेन्दु शिखा मणिका का ही क्षेत्र है।१०। यह क्षेत्र तीन योजन के विस्तार से युक्त है और शिव के योगियों के द्वारा उपासना करने के योग्य है। यह इस भूमिका हृदय ही जान लो तथा भगवान शिव के हृदयङ्गम है। वहाँ पर देव शम्भु स्वयं ही एक पर्वत के आकार को प्राप्त हुए हैं। यह 'अरुणाचल'—इस संज्ञा वाला है और लोकों के हित का आह्वान करने वाला है। यह सब सिद्धों का निवास स्थान है और इसमें सर्वसुपर्वा तथा महर्षिगण का आवास होता है। यह विद्याधरों, यक्षों, गन्धर्वों और अप्सराओं का भी स्थल है। यह सुमेरु से भी, कैलास से भी और मन्दराचल से अधिक माननीय है तथा महर्षियों का भी माननीय है क्योंकि यह तो स्वयं ही साक्षात् परमेश्वर है। ।११—१४।

स्पृहयन्तियदीयेभ्योजन्तुभ्योऽपिदिवौकसः ।
अयत्नलभ्यमुक्तिभ्योदिवावासप्रवञ्चिता ॥१५॥
न कल्पवृक्षाः सदृशाः यत्रत्यानाम्महीरुहाम् ।
पत्रपुष्पफलैर्नित्य येऽचयन्तिगिरौहरम् ॥१६॥
हिंसैकरुचयो व्याधा अपि रूपानुसारतः ।
अनन्ता यत्र देवस्य प्रादक्षिण्यफलास्पदम् ॥१७॥
यदुद्देशचरामेघाः शिखराण्यभिबन्धकाः ।
गंगावतो हिमवतोऽप्यधिकंस्वं विजानते ॥१८॥
कलारावाः खगा यत्र क्वणन्ते कीचका अपि ।
यक्षकिन्नरगन्धर्वैर्लभ्यते दुर्लभं पदम् ॥१९॥
स्मरन्तो यत्र खद्योताः कृष्णपक्षेनिशागमे ।
आरार्तिकप्रदातृणा देवस्याऽऽनुवते पदम् ॥२०॥
निष्प्रत्यूहकृताश्लेषा नित्य यत्तटिनीरुहा. ।
सौभाग्यगर्वतो देवीमपर्णामिवमन्वते ॥२१॥

इसमे निवास करने वाले क्षुद्र जन्तुओ से भी स्वर्ग के निवास करने वाले देवगण भी स्पृहा करते हैं क्योंकि यहाँ के सभी निवासी बिना ही किसी यत्न के मुक्ति का लाभ प्राप्त करने वाले हैं। देवगण तो यहाँ पर दिवा आवास से भी वञ्चित रहा करते हैं ॥१५॥ यहाँ पर रहने वाले वृक्षो के सदृश साक्षात् कल्प वृक्ष भी नहीं है क्योंकि जो वृक्ष नित्य ही अपने पत्र-पुष्प और फलो के द्वारा इस पर्वत में भगवान हर का अर्चन किया करते हैं। एकमात्र हिंसा करने की रुचि रखने वाले व्याध भी रूपो के अनुसार अनन्त हैं जहाँ पर देव के प्रादक्षिण्य फल के आस्पद (स्थान) होते हैं। जिसके उद्देश में सचरण करने वाले मेघ जो शिखरो के अभिबन्धक हैं वे गङ्गा वाले और हिमवान ये भी अधिक अपने आपको समझा करते हैं? जहाँ पर कीचक भी (बाँस भी) कल ध्वनि वाले खगो जैसी ध्वनि वाले होकर क्वणन किया करते हैं। यक्ष,

किन्नर गन्धर्वों के द्वारा दुर्लभ पद का लाभ प्राप्त किया जाता है। जहाँ पर कृष्ण पक्ष में निशा के आगम होने पर स्मरण करते हुए खद्योत देव को आरती देने वाले लोगों के पद का प्रदान किया करते हैं। जहाँ के तटिनी कट्ट बिना किसी विघ्न तथा मउचन आश्लेष कर, वाले होते हैं। ये अपने सौभाग्य के गर्व से देवो अप्सराओं का भी अवमानन किया करते हैं ।१६—२१।

यस्योत्तुङ्गस्य शृङ्गाग्रसङ्गमाअर्पितारकाः ।
आत्मनोलब्धसामान्याश्चन्द्रेण बहुमन्वते ।२२।
मृगाः सर्वेऽपि सततं चरन्तो यत्र सानुषु ।
पाणिप्रणयिनं शम्भोरेणमप्यवजानते ।२३।
यस्य पादान्तिकचरैः प्रायेण शबरैरपि ।
निकुम्भकुम्भसादृश्यमयत्नादुपलभ्यते ।२४।
किं बहुवत्याश्चसूयन्ते द्वैमातुरकुमारयोः ।
यदङ्कदास्तरवस्तिर्यञ्चः शबरा अपि ।२५।
सिंहव्याघ्रद्विपायस्मिन्कालेयस्तकलेवराः ।
वासप्रदत्याम्नाम्यन्तेभ्र वक्षोणाद्रिदम्भुना ।२६।
अस्यभास्करनामाद्रिः पूर्वस्यां दिशि दृश्यते ।
यत्रस्थितः सदायच्चोसेवतेशोणपर्वतम् ।२७।
प्रतीच्यां दिशि दण्डाद्रिरिति कश्चिन्महीधरः ।
प्राचेतसस्तदगाः सेवतेऽरुणपर्वतम् ।२८।

जिस उन्नत गिरि के शृङ्ग ( चोटी ) के अग्र भाग के साथ में सङ्गम प्राप्त करने वाले भी सारे सामान्य रूप से इसको प्राप्त करते हुए अपने आपको चन्द्रमा से भी अधिक मानते थे। जिस गिरि पर चोटियों में निरन्तर चरण करने वाले मृग भी शम्भु के पाणि का प्रणयी जो मृग था उसको भी अवमानित किया करते थे अर्थात् अपने आपको उससे किसी भी दशा में कम नहीं समझा करते थे। जिस गिरि के पाद

